अथ पञ्चविंशत्यृचस्य चतुरुत्तरशततमस्य सूक्तस्य १–२५ वसिष्ठ ऋषिः॥ देवताः १–७, १५, २५ इन्द्रासोमौ रक्षोहणौ ८, १६, १९–२२, २४ इन्द्रः। ९, १२, १३ सोमः। १०, १४ अग्निः। ११ देवाः। १७–ग्रावाणः। १८ मरुतः। २३[१] वसिष्ठः। २३[२] पृथिव्यन्तरिक्षे॥ छन्दः—१, ४, ६, ७ विराड्जगती। २ आर्षीजगती। ३, ५, १८, २१ निचृज्जगती। ८, १०, ११, १३, १४, १५, १७ निचृत्त्रिष्टुप्। ९ आर्षीत्रिष्टुप्। १२, १६ विराट् त्रिष्टुप्। १९, २०, २२ त्रिष्टुप्। १३ आर्ची भुरिग्जगती। २४ याजुषी विराट्त्रिष्टुप्। २५ पादनिचृदनुष्टुप्॥ स्वरः—१–७, १८, २१, २३, निषादः। ८-१७, १९, २०, २२, २४—धैवतः। २५ गान्धारः॥

अब इस मण्डल की समाप्ति करते हुए परमात्मा के दण्ड और न्याय का रक्षोघ्नसूक्त द्वारा वर्णन करते हैं॥

**इन्द्रा॑सोमा॒ तप॑तं॒ रक्ष॑ उ॒ब्जतं॒ न्य॑र्पयतं वृषणा तमो॒वृधः॑।**
**परा॑ शृणीतम॒चितो॒ न्यो॑षतं ह॒तं नु॒देथां॒ नि शि॑शीतम॒त्रिणः॑॥१॥**

पदार्थः—(इन्द्रासोमा) हे दण्ड और न्यायरूप शक्तिद्वयप्रधान परमात्मन्! आप (रक्षः) ['रक्ष्यते यस्मात्तद्रक्षः' जिन अनाचारियों से न्यायनियमानुसार रक्षा की आवश्यकता पड़े उनका नाम यहां राक्षस है।] राक्षसों को (तपतम्) तपाओ, दमन करो (उब्जतम्) मारो (न्यर्पयतम्) नीचता को प्राप्त करो। (वृषणा) हे कामनाओं की वर्षा करनेवाले परमात्मन्! (तमोवृधः) जो माया से बढ़नेवाले हैं उनको (परा, शृणीत) चारों तरफ से नाश करो, (अचितः) जो ऐसे जड़ हैं, जो समझाने से भी नहीं समझते उनको (न्योषतम्) भस्मीभूत कर डालो (हतम्) नाश करो (नुदेथाम्) दूर करो, (अत्रिणः) जो अन्याय से भक्षण करनेवाले हैं उनको (नि, शिशीतम्) घटाओ॥१॥

भावार्थः—हे परमात्मन्! जो राक्षसी वृत्ति से प्रजा में अनाचार फैलाते हैं आप उनका नाश करें। यहां राक्षस कोई जातिविशेष नहीं किन्तु जिनसे प्रजा में शान्ति और न्यायनियम का भंग होता है उन्हीं का नाम यहां राक्षस है। तात्पर्य यह है कि परमात्मा ने जीवों की प्रार्थना द्वारा इस बात को प्रकट किया है कि दुष्ट दस्युओं के नाश करने का भाव आप अपने हृदय में उत्पन्न किया करें, जब आपके शुद्ध हृदय में यह प्रबल प्रवाह उत्पन्न होगा तो पापपङ्करूपी दस्युदल उसमें अवश्य बह जायगा॥१॥

**इन्द्रा॑सोमा स॒मघशं॑सम॒भ्य१॒घं तपु॑र्ययस्तु च॒रुर॑ग्नि॒वाँ इ॑व।**

**ब्र॒ह्म॒द्विषे॑ क्र॒व्यादे॑ घो॒रच॑क्षसे॒ द्वेषो॑ धत्तमनवा॒यं कि॑मी॒दिने॑ ॥२॥**

**पदार्थः**—(इन्द्रासोमा) हे दण्ड और न्यायरूप शक्तिद्वयप्रधान परमात्मन् ! (अघशंसम्) जो पापमार्ग को अच्छा बतलाता है अथवा ईश्वराज्ञाविरुद्ध कामों की प्रशंसा करता है, (सम्, अघं) जो पापयुक्त है उसका (अभि) निरादर करो। (तपुः) जो दूसरों को दुःख देनेवाले हैं वह (ययस्तु) परिक्षीण हो जायें जैसे कि (चरुः, अग्निवान्, इव) चरु सामग्री अग्नि पर भस्मीभूत हो जाती है। (ब्रह्मद्विषे) जो वेद के द्वेषी हैं (क्रव्यादे) तथा जो हिंसक हैं (घोरचक्षसे) जो क्रूर प्रकृतिवाले हैं (किमीदिने) हर एक बात में शक करनेवाले हैं उनमें (अनवायम्, द्वेषो, धत्तम्) हमारा निरन्तर द्वेषभाव उत्पन्न कराइये ॥२॥

**भावार्थः**—जो लोग वेदद्वेषी और अघायु पुरुषों के दमन करने का भाव नहीं रखते वह परमात्मा का आज्ञा का यथावत् पालन नहीं कर सकते इसलिये परमात्मा उपदेश करते हैं कि हे पुरुषो ! तुम पापात्मा धर्मानुष्ठानविहीन धर्मद्वेषी पुरुषों से सदैव ग्लानि करो और जो केवल कुतर्कपरायण होकर अहर्निश धर्मनिन्दा में तत्पर रहते हैं उनको भी द्वेषबुद्धि से अपने से दूर करो।

तात्पर्य यह है कि वैदिक लोगों को चाहिए कि वे सत्कर्मी और धर्मरत पुरुषों का सन्मान करें, औरों का नहीं ॥२॥

**इन्द्रा॑सोमा दु॒ष्कृतो॑ व॒व्रे अ॒न्तर॑नारम्भ॒णे तम॑सि॒ प्र वि॑ध्यतम्।**

**यथा॒ नातः॒ पुन॒रेक॑श्च॒नोद॒यत्तद्वा॑मस्तु॒ सह॑से मन्यु॒मच्छवः॑ ॥३॥**

**पदार्थः**—(इन्द्रासोमा) हे उक्तशक्तिद्वयप्रधान परमात्मन् ! (दुष्कृतः) जो वेदविरुद्ध कर्म करने वाले दुराचारी हैं उनको (वव्रे) महादुःखों से आवृत (अनारम्भणे) जिसमें कोई आलम्बन नहीं है ऐसे (तमसि,अन्तः) घोर नरक में (प्र, विध्यतम्) प्रविष्ट कर ऐसा ताड़न कीजिये (यथा) जिससे कि (अतः) इस यातना से (एकश्चन, पुनः, न, उदयत्) फिर एक भी दुष्कर्म न करे तथा (तत्) वह प्रसिद्ध (वाम्) आपका (मन्युमत्, शवः) मन्युयुक्त बल (सहसे, अस्तु) राक्षसों के नाश करने वाला हो ॥३॥

**भावार्थः**—इस मन्त्र में परमात्मा के मन्यु का वर्णन किया है जैसा कि अन्यत्र भी कहा है कि 'मन्युरसि मन्युम्मयि धेहि' कि आप मन्युस्वरूप हैं मुझे भी मन्यु प्रदान करें। मन्यु के अर्थ यहां परमात्मा की दमनरूप शक्ति

के हैं। जैसा कि 'महद्भयं वज्रमुद्यतम्' (कठ,—६।२) हे परमात्मन्! आपकी दमनरूप शक्ति से वज्र उठाये हुए के समान भय प्रतीत होता है। इसमें सन्देह नहीं कि दुष्टों के दमन के लिए परमात्मा भयरूप है इसी अभिप्राय से कहा है कि 'भयादस्याग्निस्तपति भयात्तपति सूर्यः' उसके दमनरूप शक्ति के नियम में आकर सब सूर्य चन्द्रादि भ्रमण करते हैं। इस भाव को इस सूक्त में वर्णन किया है ॥३॥

अब इस भाव को प्रकारान्तर से वर्णन करते हैं ॥

**इन्द्रा॑सोमा व॒र्तय॑तं दि॒वो व॒धं सं पृ॑थि॒व्या अ॒घशं॑साय॒ तर्ह॑णम् ।**
**उत्त॑क्षतं स्व॒र्यं१॒ पर्व॑तेभ्यो॒ येन॒ रक्षो॑ वावृधा॒नं नि॒जूर्व॑थः ॥४॥**

पदार्थः—(इन्द्रासोमा) हे न्यायकारिन् परमात्मन्! (अघशंसाय) जो वेदविरुद्ध कर्मों की प्रशंसा तथा आचरण करता है उस राक्षस के लिये (दिवः) द्युलोक से तथा (पृथिव्याः) पृथ्वी से (तर्हणम्, वधम्) अतितीक्ष्ण शस्त्रों को (सं, वर्तयतम्) उत्पन्न करिये, (पर्वतेभ्यः) तथा आकाश में मेघों से बिजली के समान (स्वर्यम्, उत्तक्षतम्) उत्तापक शस्त्रों को उन्नत करिये (येन) जिससे (वावृधानम्) बढ़े हुए (रक्षः) राक्षस (निजूर्वथः) नष्ट हो जायें ॥४॥

भावार्थः—जिस प्रकार मेघों से बिजली उत्पन्न होकर पृथ्वीतल पर गिरती है इस प्रकार अन्यायकारी शत्रुओं के लिए परमात्मा अनेकविधि अस्त्र-शस्त्रों को उत्पन्न करके उनका हनन करता है ॥४॥

**इन्द्रा॑सोमा व॒र्तय॑तं दि॒वस्पर्य॑ग्नित॒प्तेभि॑र्यु॒वमश्म॑हन्मभिः ।**
**तपु॑र्वधेभिर॒जरे॑भिर॒त्रिणो॒ नि पर्शा॑ने विध्यतं॒ यन्तु॑ निस्व॒रम् ॥५॥**

पदार्थः—(इन्द्रासोमा) हे न्यायकारी परमात्मन्! (युवम्) आप (अग्नितप्तेभिः) अग्नि से तपाये हुए (तपुर्वधेभिः) तापों के नाशने वाले (अजरेभिः) जोकि बड़े दृढ़ हैं ऐसे (अश्महन्मभिः) वज्रों से (दिवस्परि) अन्तरिक्षस्थल से (वर्तयतम्) शत्रुओं को आच्छादन करो और (अत्रिणः) अन्याय से भक्षण करने वालों को (पर्शाने) दोनों ओर से घेर कर (निविध्यतम्) ऐसी ताड़ना करो जिससे कि (निस्वरम्) शब्दहीन होकर (यन्तु) भाग जायें ॥५॥

भावार्थः—भाव यह है कि परमात्मा अन्यायकारी दुष्टों के दमन करने के अनेक प्रकार कथन करते हैं ॥५॥

**इन्द्रासोमा परि वां भूतु विश्वत इयं मतिः कक्ष्याश्वेव वाजिना ।**
**यां वां होत्रां परिहिनोमि मेधयेमा ब्रह्माणि नृपतीव जिन्वतम् ॥६॥**

**पदार्थः**—(इन्द्रासोमा) हे परमात्मा, (इयं, मतिः) इस मेरी प्रार्थना से (वाम्) आप (विश्वतः) सब शत्रुओं को (परिभूतु) वश में लाकर सुमार्ग की ओर प्रेरणा करें जिस प्रकार (कक्ष्या) कक्षबन्धनी रज्जु (वाजिना, अश्वा, इव) बलयुक्त अश्वों को वश में लाकर इष्ट मार्ग में ले आने के योग्य बनाती है। (यां वाचम्) जिस वाणी से (वां) आप को (मेधया) अपनी बुद्धि के अनुसार (परिहिनोमि) मैं प्रेरित करता हूँ (इमा, ब्रह्माणि) यह स्तुतिरूप वाणी (नृपती, इव) जिस प्रकार राजभक्त प्रजा की वाणी राजा को प्रसन्न करती है उसी प्रकार (जिन्वतम्) आपको प्रसन्न करे ॥६॥

**भावार्थः**—मन्त्र में "इमा ब्रह्माणि" के अर्थ वैदिक वाणियों के हैं। जिस प्रकार वेद की वाणियें राजा को कर्म में और अपने स्वधर्म में प्रेरणा देती हैं वा यों कहो कि जिस प्रकार प्रजा की प्रार्थनायें राजा को दुष्ट-दमन के लिए उद्यत करती हैं इसी प्रकार आप हमारी प्रार्थनाओं से दुष्ट दस्युओं का दमन करके प्रजा में शान्ति का राज्य फैलावें ॥६॥

**प्रति स्मरेथां तुजयद्भिरेवैर्हतं द्रुहो रक्षसो भङ्गुरावतः ।**
**इन्द्रासोमा दुष्कृते मा सुगं भूद्यो नः कदा चिदभिदासति द्रुहा ॥७॥**

**पदार्थः**—(इन्द्रसोमा) हे विद्युच्छक्तिप्रधान और सौम्यस्वभावप्रधान अर्थात् दण्डशक्ति और सौम्यस्वभावप्रधान परमात्मन्! आप (दुष्कृते) दुष्कर्मी पुरुष के लिए (मा, सुगम, भूत्) सुखकारी मत हों और जो (नः) हम सदाचारी पुरुषों के काम में (कदाचित्) कभी (द्रुहा) दुष्टता से (अभिदासति) बाधा डालता है, (भंगुरावतः) जो क्रूर तथा (द्रुहः) दुष्ट कर्म करनेवाले जो (रक्षसः) राक्षस हैं उनको (तुजयद्भिः) जो कि अतिपीड़ा देने वाले हैं (एवैः) ऐसी शक्तियों से (हतम्) नाश करें। आप इस प्रार्थना को (प्रति स्मरेथाम्) स्वीकार करें ॥७॥

**भावार्थः**—दुष्टाचारी अन्यायकारियों के प्रति दण्ड देने का विधान इस मन्त्र में किया गया है। तात्पर्य यह है कि जो पुरुष क्रूरप्रकृति हैं वह यथायोग्य दण्ड के अधिकारी होते हैं, क्षमा के नहीं ॥७॥

**यो मा पाकेन मनसा चरन्तमभिचष्टे अनृतेभिर्वचोभिः ।**
**आप इव काशिना सङ्गृभीता असन्नस्त्वासत इन्द्र वक्ता ॥८॥**

**पदार्थः**—(इन्द्र) हे विद्युद्शक्तिप्रधान परमात्मन् ! (पाकेन) शुद्ध (मनसा) मनसे (चरन्तम्) आचरण करते हुए (मा) मुझको (यः) जो (अनृतेभिः, वचोभिः) झूठ बोल कर (अभिचष्टे) दूषित करता है वह (काशिना, संगृभीताः) मुट्ठी में भरे हुए (आपः, इव) जल के समान (असन्, अस्तु) असत् हो जाय क्योंकि वह (असतः, वक्ता) झूठ का बोलने वाला है ॥८॥

**भावार्थः**—इस मन्त्र में शुद्ध मन से आचरण करने की अत्यन्त प्रशंसा की है कि जो पुरुष कायिक, वाचिक और मानस तीनों प्रकार से शुद्धभाव और सत्यवादी रहते हैं उनके सामने कोई असत्यवादी ठहर नहीं सकता। तात्पर्य यह है कि मनुष्य को अपनी सच्चाई पर सदा दृढ़ रहना चाहिये ॥८॥

**ये पा॑कशं॒सं वि॒हर॑न्त॒ एवै॒र्ये वा॑ भ॒द्रं दू॒षय॑न्ति स्व॒धाभिः॑ ।**
**अह॑ये वा॒ तान् प्र॒ददा॑तु॒ सोम॒ आ वा॑ दधातु॒ निर्ऋ॑तेरु॒पस्थे॑ ॥९॥**

**पदार्थः**—(ये, पाकशंसं, विहरन्ते) जो राक्षस अर्थात् अन्यायकारी लोग सच्चे धर्म की प्रशंसा करने वाले पुरुष को आक्षिप्त-दूषित करते हैं (एवैः) ऐसे ही कामों से (ये, वा) जो पुरुष (स्वधाभिः) अपने साहसरूपबल से (भद्रम्) भद्र पुरुष को (दूषयन्ति) दूषित करते हैं (तान्) उनको (सोमः) परमात्मा (अहये) हिंसकों को (प्रददातु) दे (वा) यद्वा (निर्ऋतेः, उपस्थे) असत्यवादियों की संगति में (आदधातु) रक्खे ॥९॥

**भावार्थः**—जो लोग अपने साहस से सद्धर्मपरायण पुरुषों को दूषित करते हैं उनको परमात्मा हिंसकों के वशीभूत करता है अथवा पापात्मा पुरुषों के मध्य में फेंक देता है, जिससे वे स्वयं पापी बन कर अपने कर्मों से आप ही नष्ट भ्रष्ट हो जायें। इस मन्त्र का तात्पर्य यह है कि परमात्मा उसे दण्ड देने के अभिप्राय से पापात्मा पुरुषों के वशीभूत करता है ताकि वे दण्ड भोग कर स्वयं शुद्ध हो जायें। परमात्मा को सबका सुधार करना अपेक्षित है। नाश करना इस अभिप्राय से कहा गया है कि परमात्मा उसके कुकर्म और कुवृत्तियों का नाश करता है, आत्मनाश नहीं ॥९॥

**यो नो॒ रसं॒ दिप्स॑ति पि॒त्वो अ॑ग्ने॒ यो अश्वा॑नां॒ यो गवां॒ यस्त॒नूना॑म् ।**
**रि॒पुः स्ते॒नः स्ते॑य॒कृद्द॒भ्रमे॑तु॒ नि ष ही॑यतां त॒न्वा॒३ तना॑ च ॥१०॥**

**पदार्थः**—(अग्ने) हे तेजःस्वरूप परमात्मन् ! (यः) जो राक्षस (नः) हमारे (पित्वः) अन्न के (रसम्) रसको (दिप्सति) नष्ट करना चाहता है और (यः) जो

(अश्वानाम्) घोड़ों के तथा (यः, गवाम्) जो गौओं के तथा (यः तनूनाम्) जो हमारे शरीर के रस अर्थात् बल को नष्ट करना चाहता है वह (रिपुः) अहिताभिलाषी (स्तेनः) चोर तथा (स्तेयकृत्) छिप कर हानि करने वाला (दभ्रम्, एतु) नाश को प्राप्त हो (सः) और वह दुष्ट (तन्वा) अपने शरीर से तथा (तना) दुष्कर्मी सन्तानों से (नि, हीयताम्) नष्ट हो जाये ॥१०॥

भावार्थः—हे ज्ञानस्वरूप परमात्मन् ! आप ऐसे राक्षसों को सदैव नाश को प्राप्त करें जो धर्मचारी पुरुषों के बल वीर्य और ऐश्वर्य को छिप कर वा चोरी वा किसी कुनीति से नाश करते हैं ॥१०॥

**परः सो अस्तु तन्वा३ तना च तिस्रः पृथिवीरधो अस्तु विश्वाः ।**
**प्रति शुष्यतु यशो अस्य देवा यो नो दिवा दिप्सति यश्च नक्तम् ॥११॥**

पदार्थः—(सः) वह अन्यायकारी पुरुष (तन्वा) शरीर से (तना) सन्तानों से (परः, अस्तु) हीन हो जाय (च) और (तिस्रः पृथिवीः) तीनों लोकों से (अधः, अस्तु) नीचे हो जावे और (देवाः) हे भगवन् ! (अस्य, यशः) इसका यश (विश्वाः, प्रतिशुष्यतु) सब प्रकार से नष्ट हो जाय (यः) जो राक्षस (नः) सदाचारी हम लोगों को (दिवा) प्रत्यक्ष (नक्तम्) तथा अप्रत्यक्ष में (दिप्सति) हानि पहुँचाता है ॥११॥

भावार्थः—जो लोग सदाचारी लोगों को दुःख पहुंचाते हैं वे तीनों लोकों से अर्थात् भूत, भविष्यत्, वर्तमान तीनों काल के सुखों से वञ्चित हो जाते हैं । वा यों कहो कि भूतकाल में उनका ऐतिहासिक यश नष्ट हो जाता है और वर्तमान काल में अशान्ति उत्पन्न होकर उनके शान्त्यादि सुख नाश को प्राप्त हो जाते हैं और भविष्य में उनका अभ्युदय नहीं होता; इस प्रकार वे तीनों लोकों से परे हो जाते हैं अर्थात् वञ्चित रहते हैं ॥११॥

वास्तव में कौन सत्यवादी और असत्यवादी है अब इसका निर्णय करते हैं ॥

**सुविज्ञानं चिकितुषे जनाय सच्चासच्च वचसी पस्पृधाते ।**
**तयोर्यत्सत्यं यतरदृजीयस्तदित्सोमोऽवति हन्त्यासत् ॥१२॥**

पदार्थः—(सत्, च) जो सच्चे तथा (असत्, च) जो झूठे (वचसी) वचन (पस्पृधाते) परस्पर विरुद्ध कहे जाते हैं उनको (चिकितुषे, जनाय) विद्वान् लोग (सुविज्ञानम्) सहज में ही समझ सकते हैं (तयोः, यत् सत्यम्) उन दोनों में जो सत्य है तथा (यतरत्) जो (ऋजीयः) सरल अर्थात् सीधे स्वभाव से कहा गया है (तत्, इत्) उसी की (सोमः) परमात्मा (अवति) रक्षा करता है और (असत्, हन्ति) जो कपट भाव से कहा गया झूठा वचन है उसका त्याग करता है ॥१२॥

**भावार्थः**—तात्पर्य यह है कि अपनी ओर से वे देव और असुर दोनों ही सत्यवादी बन सकते हैं अर्थात् देवता कहेगा कि मैं सत्यवादी हूं और असुर कहेगा कि मैं सत्यवादी हूं परन्तु यह बात वास्तव में ठीक नहीं, क्यों कि विद्वान् इसका निर्णय कर सकता है कि अमुक सत्यवादी और अमुक असत्यवादी है । सत्य भी दो प्रकार का होता है जैसा कि "ऋतञ्च सत्यञ्चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत" । (ऋग् १० । १९० । १ ॥)

इस मन्त्र में वर्णन किया है अर्थात् वाणी के सत्य को ऋत कहते हैं और भाविक सत्य को अर्थात् वस्तुगत सत्य को सत्य कहते हैं । देवता वे लोग कहलाते हैं जो वाणीगत सत्य तथा वस्तुगत सत्य के बोलने और माननेवाले होते हैं अर्थात् सत्यवादी और सत्यमानी लोगों का नाम वैदिक परिभाषा में देव और सदाचारी है; इनसे विपरीत असत्यवादी असत्यमानी लोगों का नाम असुर और राक्षस है ॥१२॥

**न वा उ सोमो वृजिनं हिनोति न क्षत्रियं मिथुया धारयन्तम् ।**

**हन्ति रक्षो हन्त्यसद्वदन्तमुभाविन्द्रस्य प्रसितौ शयाते ॥१३॥**

**पदार्थः**—(सोमः) परमात्मा (वृजिनम्) पापी को (न, वा, उ) उतना नहीं (हिनोति) दण्ड देता है तथा (मिथुया, धारयन्तम् क्षत्रियम्) व्यर्थ साहस रखने वाले क्षत्रिय को भी उतना नहीं दण्ड देता जितना कि (रक्षः, हन्ति) राक्षसों को (तथा (असत्, वदन्तम् हन्ति) झूठ बोलने वाले को नष्ट करता है; (उभौ) ये दोनों (इन्द्रस्य, प्रसितौ) इन्द्र=उस ऐश्वर्यसम्पन्न परमात्मा के बन्धन में (शयाते) बंधकर दुःख पाते हैं ॥१३॥

**भावार्थः**—पापी पुरुष पाप से पश्चात्ताप करने पर अथवा ईश्वर के सम्बन्ध में सन्ध्यावन्दनादि कर्मों के समय पर न करने से प्रत्यवायरूपी दोषों से मुक्त भी हो सकता है; एवम् साहसी क्षत्रिय प्रजारक्षा के भाव से छोड़ा जा सकता है, पर राक्षस=अन्यायकारी, असत्यवादी=मिथ्याभाव प्रचार करने वाला और मिथ्या आचार करने वाला पाप से कदापि निर्मुक्त नहीं हो सकता ।

तात्पर्य यह है कि परमात्मा में दया और न्याय दोनों हैं, दया केवल उन्हीं पर करता है जो दया के पात्र हैं या यों कहो कि जिन के पाप आत्मा वा परमात्मा सम्बन्धी हैं और जो लोग दूसरों की वञ्चना करते हैं वे अन्याय करते हैं उनको परमात्मा कदापि क्षमा नहीं करता अर्थात् यथायोग्य दण्ड देता है, इस प्रकार परमात्मा न्यायशील है ॥१३॥

अब जीव के शपथरूप से ईश्वर के आगे अनन्य-
भक्ति का कथन किया जाता है ॥

**यदि॑ वा॒हमनृ॑तदेव॒ आस॒ मोघं॑ वा दे॒वाँ अ॑प्यू॒हे अ॑ग्ने ।**
**किम॒स्मभ्यं॑ जातवेदो हृणीषे द्रो॒घ॒वाच॑स्ते निर्ऋ॒थं स॑चन्ताम् ॥१४॥**

पदार्थः—(यदि वा) यदि मैं (अनृतदेवः) झूठे देवों के माननेवाला (आस) हूँ अथवा (अग्ने) हे ज्ञानस्वरूप परमात्मन् ! (मोघं) वा मिथ्या (देवान्) देवताओं की (अप्यूहे) कल्पना करता हूँ तभी निस्सन्देह अपराधी हूँ; जब ऐसा नहीं तो (किमस्मभ्यं) हमको क्यों (जातवेदः) हे सर्वव्यापक परमात्मन्, आप (हृणीषे) हमारे विपरीत हैं (द्रोघवाचः) मिथ्यावादी और मिथ्या देवताओं के पूजने वाले (ते) तुम्हारे (निर्ऋथं) दण्ड को (सचन्ताम्) सेवन करें ॥१४॥

भावार्थः—इस मन्त्र में प्रार्थना के भाव से मिथ्या देवों की उपासना का निषेध किया है अर्थात् ईश्वर से भिन्न किसी अन्य देव की उपासना का यहां बलपूर्वक निषेध किया है, और जो लोग भिन्न-भिन्न देवताओं के पुजारी हैं उनको राक्षस वा ईश्वर के दण्ड के पात्र बतलाया है ।

तात्पर्य यह है कि एक ईश्वर को छोड़ कर अन्य किसी की पूजा ईश्वरत्वेन कदापि नहीं करनी चाहिये, इस भाव का उपदेश इस मन्त्र में किया है ॥१४॥

**अ॒द्या मु॑रीय॒ यदि॑ यातु॒धानो॒ अस्मि॒ यदि॒ वायु॑स्त॒तप॒ पूरु॑षस्य ।**
**अधा॒ स वी॒रैर्द॒शभि॒र्वि यू॑या॒ यो मा॒ मोघं॒ यातु॑धा॒नेत्याह॑ ॥१५॥**

पदार्थः—(अद्य) आजही (मुरीय) मृत्यु को प्राप्त होऊं (यदि) यदि मैं (यातुधानः) दण्ड का भागी (अस्मि) होऊं (यदि वा) अथवा (पूरुषस्य) पुरुष की (आयुः ततप) आयु को तपाने वाला होऊं (अध) तब (वीरैः दशभिः) दश वीर सन्तान से (वियूयाः) वियुक्त वह पुरुष हो (यः) जो (मा) मुझे (मोघं) वृथा ही (यातुधानेति) तू यातुधान है ऐसा (आह) कहता है ॥१५॥

भावार्थः—इस मन्त्र से पूर्व के मन्त्र में मिथ्या देवों के पुजारियों को (यातुधाना) राक्षस वा दण्ड के भागी कथन किया गया है; उसी प्रकरण में वेदानुयायी आस्तिक पुरुष शपथ खाकर कहता है कि यदि मैं भी ऐसा हूं तो मेरा जीना सर्वथा निष्फल है—इससे मर जाना भला है । इस मन्त्र में परमात्मा ने इस बात की शिक्षा दी है कि जो पुरुष संसार का उपकार नहीं

करता और सच्चे विश्वास से संसार में आस्तिकभाव का प्रचार नहीं करता उसका जीना पृथ्वी के लिये एकमात्र भार है; उससे कोई लौकिक वा पारलौकिक उपकार नहीं ॥१५॥

**यो मायांतुं यातुंधानेत्याह् यो वां रक्षाः शुचिरस्मीत्याहं ।**
**इन्द्रस्तं हन्तु महता वधेन विश्वस्य जन्तोरधमस्पदीष्ट ॥१६॥**

पदार्थः—(यः) जो राक्षस (मा) मुझको (अयातुं) अदण्डच को (यातुधानेत्याह) राक्षस कहता है (वा) और (यः) जो (रक्षाः) राक्षस होकर (शुचिरस्मि) मैं पवित्र हूँ ! (इत्याह) ऐसा कहता है, (इन्द्रः) परमात्मा (तं) उस साधु को असाधु कहने वाले को और अपने आप को असाधु होकर साधु कहने वाले को (महता, वधेन) तीक्ष्ण शस्त्र से (हन्तु) नष्ट करे; (विश्वस्य) संसार के ऐसे (जन्तोः) जन्तुओं से जो (अधमः) अधम है परमात्मा उसका (पदीष्ट) नाश करे ॥१६॥

भावार्थः—परमात्मा उपदेश करते हैं कि हे जीवो ! तुम में से जो पुरुष सदाचारियों को मिथ्या ही दूषित करते हैं और स्वयं दम्भी बनकर सदाचारी, सत्यवादी और सत्यमानी बनते हैं न्यायकारी राजाओं का काम है कि ऐसे पुरुषों को यथायोग्य दण्ड दें ॥१६॥

**प्र या जिगांति खर्गलेव नक्तमप द्रुहा तन्वं१ गूहमाना ।**
**वव्राँ अनंताँ अव सा पदीष्ट ग्रावांणो घ्नन्तु रक्षसं उपब्दैः ॥१७॥**

पदार्थः—(या) जो कोई राक्षसी वृत्ति वाली स्त्री (जिगाति) रात-दिन भ्रमण करती है (खर्गलेव) निशाचर जीवों के समान (तन्वं) अपने शरीर को (गूहमाना) छिपाए रहती है वह (वव्रान्, अनन्तान्) अनन्त अधोगतियों को (अव, सा, पदीष्ट) प्राप्त हो और (ग्रावाणः) वज्र उसको (उपब्दैः) शब्दायमान होकर (घ्नन्तु) नाश करें, क्योंकि (रक्षसः) वह भी राक्षसों से सम्बन्ध रखती है ॥१७॥

भावार्थः—इस मन्त्र में राजधानी की रक्षा के लिए इस बात का उपदेश किया गया है कि जो स्त्री गुप्तचरी होकर रात को विचरती है और अपना भेद किसी को नहीं देती अथवा स्त्रियों के आचरण बिगाड़ने के लिए ऐसा रूप धारण करती है उसको भी राक्षसों की श्रेणी में गिनना चाहिये; उसको राजा यथायोग्य दण्ड दे ॥१७॥

**वि तिष्ठध्वं मरुतो विक्ष्विच्छत गृभायत रक्षसः सं पिनष्टन ।**
**वयो ये भूत्वी पतयन्ति नक्तभिर्ये वा रिपो दधिरे देवे अध्वरे ॥१८॥**

पदार्थः—(मरुतः) हे ज्ञानयोगी तथा कर्म्मयोगी पुरुषो! आप (विक्षु) प्रजाओं में (वितिष्ठध्वं) विशेषरूप से स्थिर हों और (रक्षसः) राक्षसों के पकड़ने की (इच्छत) इच्छा करें और (गृभायत) पकड़ कर (सं, पिनष्टन) भली-भांति नाश करें। (ये) जो राक्षस (वयः) पक्षियों के (भूत्वी) समान बनकर (नक्तभिः) रात में (पतयन्ति) गमन करते हैं और (ये, वा) जो (देवे) देवताओं के (अध्वरे) यज्ञ में (रिपः) हिंसा को (दधिरे) धारण करते हैं, उनको आप नष्ट करें ॥१८॥

भावार्थः—परमात्मा उपदेश करते हैं कि हे ज्ञानयोगी तथा कर्मयोगी पुरुषो ! आप लोग आकाश मार्ग में जाकर प्रजा को पीड़ा देने वाले अन्तरायकारी राक्षसों को क्रियाकौशल द्वारा विमानादि यान बनाकर नाश करें। इस मन्त्र में परमात्मा ने प्रजा की रक्षा के लिए पुरुषों को संबोधन करके अन्यायकारी राक्षसों के हनन का उपदेश किया है ॥१८॥

अब प्रजा को परमात्मा यह आदेश करता है कि तुम ऐसी प्रार्थना करो ॥

**प्र वर्तय दिवो अश्मानमिन्द्र सोमशितं मघवन्त्सं शिशाधि ।**
**प्राक्तादपाक्तादधरादुदक्तादभि जहि रक्षसः पर्वतेन ॥१९॥**

पदार्थः—(इन्द्र) हे परमात्मन् ! आप द्युलोक से राक्षसों के मारने के लिये (अश्मानम्) वज्र को (प्रवर्तय) फैंकें जो (सोमशितम्) विज्ञानी विद्वानों से बनाया गया हो। (मघवन्) हे ऐश्वर्यसम्पन्न परमात्मन्, न्यायशील साधु पुरुषों की (सं शिशाधि) भलीभांति रक्षा करें और (प्राक्तात्) पूर्व दिशा से (अपाक्तात्) पश्चिम से (अधरात्) दक्षिण से (उदक्तात्) उत्तर से (रक्षः) अन्यायकारी राक्षसों को (पर्वतेन) वज्र से (जहि) मारें ॥१९॥

भावार्थः—पर्वत के अर्थ यहां उस शस्त्र के हैं जिसमें पोरी के समान बहुत से पर्व पड़ते हों। निघण्टु में पर्वत मेघप्रकरण में भी पढ़ा गया है।

जो लोग पर्वत के अर्थ पहाड़ समझ लेते हैं वह अत्यन्त भूल करते हैं। हां, वैदिक समय के बहुत पीछे पर्वत के अर्थ लौकिक भाषा में पहाड़ के भी बन गए। यहां प्रकरण शस्त्र का है इसलिए इस के अर्थ शस्त्र के होने चाहिएं, अन्य नहीं ॥१९॥

**एत उ त्ये पतयन्ति श्वयातव इन्द्रं दिप्सन्ति दिप्सवोऽदाभ्यम्।**
**शिशीते शक्रः पिशुनेभ्यो वधं नूनं सृजदशनिं यातुमद्भ्यः ॥२०॥**

पदार्थः—(दिप्सवः) जो हिंसक (अदाभ्यम्) अहिंसनीय (इन्द्रम्) परमात्मा को भी (दिप्सन्ति) अपने अज्ञान से हनन करते हैं (श्वयातवः) जो श्वानों की-सी वृत्ति वाले (पतयन्ति) स्वयं गिरते हैं और औरों को गिराते हैं (त्ये) ऐसे (उ) निश्चय (एते) इन सब दुष्टों के लिये (शिशीते) परमात्मा तीक्ष्ण (अशनिं) शस्त्रों को (सृजत्) रचता है (यातुमद्भ्यः) दुराचारी (पिशुनेभ्यः) कपटियों को (नूनम्, वधम्) निश्चय मारता है ॥२०॥

भावार्थः—इस मन्त्र में यह सब कथन किया है कि दुष्टाचारी अन्याय-कारी प्रजा को दुःख देते हैं उन्हीं के लिए परमात्मा ने तीक्ष्ण शस्त्रों को रचा। तात्पर्य यह है कि परमात्मा उपद्रवी और दुष्टाचारियों को दमन करके संसार में शान्ति का राज्य फैलाना चाहता है ॥२०॥

**इन्द्रो यातूनामभवत्पराशरो हविर्मथीनामभ्या३विवासताम्।**
**अभीदु शक्रः परशुर्यथा वनं पात्रेव भिन्दन्त्सत एति रक्षसः ॥२१॥**

पदार्थः—(इन्द्रः) ऐश्वर्यशाली परमात्मा (हविर्मथीनाम्) जो सत्कर्मरूपी यज्ञों में विघ्न करने वाले हैं तथा (अभि, आविवासताम्) हानि करने की इच्छा से जो सन्मुख आने वाले (यातूनाम्) राक्षस हैं उनका (पराशरः) नाशक है। (शक्रः) पर-मात्मा (परशुः, यथा, वनम्) परशु जैसे वन को (पात्रा, इव, भिन्दन्) और मुद्गर जैसे मृन्मय पात्र को तोड़ता है उसी प्रकार (अभि, इत्, उ) निश्चय करके चारों ओर से (रक्षसः) राक्षसों को मारने में (सतः, एति) उद्यत रहता है ॥२१॥

भावार्थः—परमात्मा असत्कर्मी राक्षसों के मारने के लिए सदैव वज्र उठाये उद्यत रहता है। इसी अभिप्राय से उपनिषद् में कहा है कि "महद्भयं वज्रमुद्यतमिव' परमात्मा वज्र उठाये पुरुष के समान अत्यन्त भयरूप है।

यद्यपि परमात्मा शान्तिमय, सर्वप्रिय और सर्वव्यापक है जिसमें निराकार और क्रोधरहित होने से वज्र का उठाना असम्भव है तथापि उनके न्यायनियम ऐसे बने हुए हैं कि उसकी अनन्तशक्तियाँ दण्डनीय दुष्टाचारी राक्षसों के लिए सदैव वज्र उठाये रहती हैं। इसी अभिप्राय से मुद्गरादि सदैव काम करते हैं, कुछ परमात्मा के हाथों से नहीं ॥२१॥

**उलूकयातुं शुशुलूकयातुं जहि श्वयातुमुत कोकयातुम् ।**
**सुपर्णयातुमुत गृध्रयातुं दृषदेव प्र मृण रक्ष इन्द्र ॥२२॥**

पदार्थः—(उलूकयातुम्) जो बड़ा समुदाय बनाकर तथा (शुशुलूकयातुम्) छोटे-छोटे समुदाय बनाकर न्यायकारियों पर अभिघात करते हैं (श्वयातुम्) जो गमनशील हैं तथा जो (कोकयातुम्) विभक्त होकर अभिघात करते हैं (सुपर्णयातुम्) तथा जो निरपराधों को सताते हैं और जो (गृध्रयातुम्) चक्रवर्त्ती होने की इच्छा से न्यायकारियों को दमन करना चाहते हैं कि उनको,(इन्द्र) ऐश्वर्यशालिन् परमात्मन्! (जहि) नष्ट करो; (दृषदा, इव) तथा शिला के समान शस्त्रों से (प्र मृण) पेषण करो और (रक्ष) न्यायकारियों को बचाओ ॥२२॥

भावार्थः—इस मन्त्र में परमात्मा ने अन्यायकारी मायावी और नानाप्रकार से न्यायकारियों पर आघात करने वाले दुष्टों से बचने के लिये प्रार्थना का उपदेश किया है। यद्यपि प्रार्थना केवल वाणीमात्र से सफल नहीं होती तथापि जव हार्दिक भाव से प्रार्थना की जाती है तो उससे उद्योग उत्पन्न होकर मनुष्य अवश्यमेव कृतकार्य होता है ॥२२॥

**मा नो रक्षो अभि नड्यातुमावतामपोच्छतु मिथुना या किमीदिना ।**
**पृथिवी नः पार्थिवात्पात्वंहसोऽन्तरिक्षं दिव्यात्पात्वस्मान् ॥२३॥**

पदार्थः—(या किमीदिना) जो [किमिदम् किमिदम् इति वादिनः] ईश्वर के ज्ञान में संशय करनेवाले अर्थात् ये क्या है ये क्या है ऐसा संशय उत्पन्न करनेवाले और (यातुमावतां, मिथुना) राक्षसों के यूथ=जत्थे (अपोच्छतु) वे हम से दूर हो जायें (मा, नः, रक्षः, अभिनट्) ऐसे राक्षस हम पर आक्रमण न करें, और (पृथिवी) भूमि (पार्थिवात्, अंहसः) पार्थिव पदार्थों की अपवित्रता से (नः) हमारी (पातु) रक्षा करे (दिव्यात्) द्युमवपदार्थों से (अन्तरिक्षम्) अन्तरिक्ष (अस्मान्, पातु) हमारी रक्षा करे ॥२३॥

भावार्थः—तात्पर्य यह है कि आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक तीनों प्रकार के तापों से हम सर्वथा वर्जित रहें, अर्थात् पार्थिव शरीर में कोई आधिभौतिक ताप न हो और अन्तरिक्ष से हमें कोई आधिभौतिक ताप न व्यापे और मानस तापों के मूलभूत अन्यायकारी राक्षसों का विध्वंस होने से हमें कोई मानस ताप न व्याप्त हो, और जो पृथिवी तथा अन्तरिक्ष

से रक्षा का कथन है वह तापनिवृत्ति के अभिप्राय से औपचारिक है, मुख्य नहीं ।।२३।।

**इन्द्रं जहि पुमांसं यातुधानमुत स्त्रियं मायया शाशदानाम् ।**
**विग्रीवासो मूरदेवा ऋदन्तु मा ते दृशन्त्सूर्यमुच्चरन्तम् ।।२४।।**

**पदार्थः**—(**इन्द्र**) हे ऐश्वर्यसम्पन्न परमात्मन् ! (**पुमांसं यातुधानं, जहि**) अन्यायकारी दण्डनीय राक्षस को आप नष्ट करें (**उत**) और (**मायया**) वंचना करके (**शाशदानाम्, स्त्रियम्**) वैदिक धर्म को हानि पहुँचाती है ऐसी स्त्री को (**जहि**) नष्ट करदें (**मूरदेवाः**) हिंसारूपी क्रिया से क्रीड़ा करने वाले (**विग्रीवासः, ऋदन्तु**) ज्ञानेन्द्रिय-रहित हों जायें ताकि (**ते**) वे सब (**उच्चरन्तम्, सूर्यम् मा दृशन्**) ज्ञानरूप सूर्य के प्रकाश को न देख सकें ।।२४।।

**भावार्थः**—इस मन्त्र में यह कथन किया है कि जो लोग मायावी और हिंसक होते हैं वे शनैः-शनैः ज्ञानरहित होकर ऐसी मुग्धावस्था को प्राप्त हो जाते हैं कि फिर उनको सत्य और झूठ का विवेक नहीं रहता, हे परमात्मन् ! ऐसे दुराचारियों को आप ऐसी मोहमयी निशा में सुलायें कि वह संसार में जागृति को प्राप्त होकर न्यायकारी सदाचारियों को दुःख न दें ।।२४।।

**प्रति चक्ष्व वि चक्ष्वेन्द्रश्च सोम जागृतम् ।**
**रक्षोभ्यो वधमस्यतमशनिं यातुमद्भ्यः ।।२५।।**

**पदार्थः**—(**इन्द्र, च, सोम, च**) हे विद्युच्छक्तिप्रधान तथा ऐश्वर्यप्रधान परमात्मन् ! (**प्रतिचक्ष्व, विचक्ष्व**) आप उपदेश करें तथा विविधरूप से उपदेश करें ताकि हम (**जागृतम्**) आपकी जागृति से उद्बुद्ध होकर (**रक्षोभ्यः, वधम्**) राक्षसों को मारें और (**अस्यतम, अशनिम्, यातुमद्भ्यः**) दण्डनीय राक्षसों के लिए वज्रप्रहार करें ।।२५।।

**भावार्थः**—यह रक्षोघ्न सूक्त है जिसके अर्थ ये हैं कि जिसमें राक्षसों का हनन हो उसका नाम रक्षोघ्न है। वास्तव में इस सूक्त में अन्यायकारी राक्षसों के हनन करने के लिए अनन्त प्रकार कथन किये गए हैं और वेदानुयायी आस्तिकों के वैदिक यज्ञ की निर्विघ्न समाप्ति के लिए रक्षा के अनेकशः उपाय वर्णन किये हैं जिनको पढ़ कर और जिनके अनुष्ठान से

पुरुष वास्तव में आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक इन तीन तापों से रहित हो सकता है। सच तो यह है कि आज कल वेदाभिमानी आर्य जाति अपने संकटों की निवृत्ति के लिए अनेक प्रकार के संकटमोचनों का पाठ करती है यदि वह रक्षोघ्नादि सच्चे संकटमोचन सूक्तों का पाठ और अनुष्ठान करे तो इसके संकट निवृत्त होने में तनिक भी सन्देह नहीं ॥२५॥

**सप्तम मण्डल में १०४वां सूक्त समाप्त हुआ ॥**

सप्तमं मण्डलं समाप्तम् ।

---



* ओ३म् *

# अथाष्टमं मण्डलम् ॥

**ओ३म् विश्वा॑नि देव सवितर्दुरि॒तानि॒ परा॑सुव ।**

**यद्भ॒द्रं तन्न॒ आसु॑व ॥१॥**

अथ चतुस्त्रिंशदृचस्य प्रथमसूक्तस्य १, २ प्रगाथो घौरः काण्वो वा । ३–२९ मेधातिथिमेध्यातिथी काण्वौ । ३०–३३ आसङ्गः प्लायोगिः । ३४ शश्वत्याङ्गिरस्यासङ्गस्य पत्नी ऋषिः ॥ देवताः–१–२९ इन्द्रः । ३०–३३ आसङ्गस्य दानस्तुतिः । ३४ आसङ्गः ॥ छन्दः–१ उपरिष्टाद्बृहती । २ आर्षी भुरिग् बृहती । ३, ७, १०, १४, १८, २१ विराड् बृहती । ४ आर्षी स्वराड् बृहती । ५, ८, १५, १७, १९, २२, २५, ३१ निचृद्बृहती । ६, ९, ११, १२, २०, २४, २६, २७ आर्षी बृहती । १३ शङ्कुमती बृहती । १६, २३, ३०, ३२ आर्ची भुरिग्बृहती । २८ आसुरी स्वराड् निचृद् बृहती । २९ बृहती । ३३ त्रिष्टुप् । ३४ विराट् त्रिष्टुप् ॥ स्वरः–१—३२ मध्यमः । ३३, ३४ धैवतः ॥

अब परमात्मा से भिन्न की उपासना का निषेध कथन करते हैं ॥

**मा चि॑द॒न्यद्वि शं॑सत॒ सखा॑यो॒ मा रि॑षण्यत ।**

**इन्द्र॒मित्स्तो॑ता॒ वृष॑णं॒ सचा॑ सु॒ते मुहु॑रु॒क्था च॑ शंसत ॥१॥**

**पदार्थः**—(सखायः) हे सबका हित चाहने वाले उपासक लोगो! (अन्यत्, मा, चित्, विशंसत) परमात्मा से अन्य की उपासना न करो (मा, रिषण्यत) आत्महिंसक मत बनो; (वृषणं) सब कामनाओं को पूर्ण करने वाले (इन्द्रं, इत्) परमैश्वर्य्यसम्पन्न परमात्मा की ही (स्तोत) स्तुति करो (सचा) सब एकत्रित होकर (सुते) साक्षात्कार करने पर (मुहुः) वार-वार (उक्था, च, शंसत) परमात्मगुणकीर्तन करने वाले स्तोत्रों का गान करो ॥१॥

**भावार्थः**—इस मन्त्र में यह उपदेश किया है कि हे उपासक लोगो! तुम परमैश्वर्य्यसम्पन्न, सर्वरक्षक, सब कामनाओं को पूर्ण करने वाले और सबके कल्याणकारक एकमात्र परमात्मा की ही उपासना करो; किसी जड़

पदार्थ तथा किसी पुरुषविशेष की उपासना परमात्मा के स्थान में मत करो, सदा उसके साक्षात्कार करने का प्रयत्न करो और जिन आर्ष ग्रन्थों में परमात्मा का गुण वर्णन किया गया है अथवा जिन ग्रन्थों में उसके साक्षात्कार करने का विधान है उन ग्रन्थों का नित्य स्वाध्याय करते हुए मनन करो ॥१॥

अब परमात्मा के स्वरूप का वर्णन करते हैं ॥

**अवक्रक्षिणं वृषभं यथाजुरं गां न चर्षणीसहम् ।**
**विद्वेषणं संवननोभयङ्करं मंहिष्ठमुभयाविनम् ॥२॥**

**पदार्थः**—(वृषभं, यथा, अवक्रक्षिणं) मेघ के समान अववर्षण शक्ति वाला (अजुरं) जरारहित (गां, न) पृथिवी के समान (चर्षणिसहं) मनुष्यों के कर्मों को सहने वाला (विद्वेषणं) दुश्चरित्र मनुष्यों का द्वेष्टा (संवनना) सम्यग् भजनीय (उभयंकरं) निग्रहानुग्रह करने वाला (मंहिष्ठं) सब कामनाओं का पूर्ण करने वाला (उभयाविनं) जीव और प्रकृति का स्वामी परमात्मा उपासनीय है ॥२॥

**भावार्थः**—इस मन्त्र में गुणगुणिभाव से परमात्मा का स्वरूप वर्णन किया गया है कि वह परमात्मा अजर, अमर, अभय, नित्यपवित्र, सब मनुष्यों के कर्मों का द्रष्टा और जो सदाचारी मनुष्यों को सद्गति का प्रदाता है वही मनुष्यमात्र का उपासनीय है ।

मन्त्र में लोकप्रसिद्ध मेघादिकों के दृष्टान्त इस अभिप्राय से कथन किए हैं कि साधारण पुरुष भी उसके गुणगौरव को जानकर उसकी स्तुति तथा उपासना करें ॥२॥

अब निष्कामकर्मों का कर्तव्य कथन करते हैं ॥

**यच्चिद्धि त्वा जना इमे नाना हवन्त ऊतये ।**
**अस्माकं ब्रह्मेदमिन्द्र भूतु तेऽहा विश्वा च वर्धनम् ॥३॥**

**पदार्थः**—(इन्द्र) हे ऐश्वर्य्यसम्पन्न परमात्मन् ! (इमे, जनाः) ये सब उपासक लोग (यत्) जो (चित्, हि) यद्यपि (ऊतये) स्वरक्षा के लिये (नाना) अनेक प्रकार से (त्वा, हवन्ते) आपका सेवन करते हैं तथापि (अस्माकम्, इदम्, ब्रह्म) आपका दिया हुआ यह मेरा धनाद्यैश्वर्य्य (विश्वा, अहा, च) सर्वदा (ते) आपके यश का (वर्धनं) प्रकाशक (भूतु) हो ॥३॥

**भावार्थः**—इस मन्त्र में निष्कामकर्मों का उपदेश किया गया है अर्थात् सम्पूर्ण ऐश्वर्य्यों के दाता परमात्मा से यह प्रार्थना की गई है कि हे प्रभो ! आपका दिया हुआ यह धनादि ऐश्वर्य्य मेरे लिए शुभ हो अर्थात् इस धन से सदा यज्ञादि कर्मों द्वारा आपके यश को विस्तृत करूं; हे ऐश्वर्य्य के दाता परमेश्वर ! आपकी कृपा से हमको नाना प्रकार के ऐश्वर्य्य प्राप्त हों और हम आपकी उपासना में सदा तत्पर रहें ।

भाव यह है कि परमात्मदत्त धन को सदा उपकारिक कामों में व्यय करना चाहिये, जो पुरुष अपनी सम्पत्ति को सदा वैदिककर्मों में व्यय करते हैं, उनका ऐश्वर्य्य उन्नति को प्राप्त होता है और अवैदिक कर्मों में व्यय करने वाले का ऐश्वर्य्य शीघ्र ही नाश को प्राप्त होकर वह सब प्रकार के सुखों से वंचित रहता है ।।३।।

**वि तर्तूर्यन्ते मघवन् विपश्चितोऽर्यो विपो जनानाम् ।**

**उप क्रमस्व पुरुरूपमा भर वाजं नेदिष्ठमूतये ।।४।।**

**पदार्थः**—(मघवन्) हे ऐश्वर्य्यसम्पन्न परमात्मन् ! (विपश्चितः) आपकी आज्ञापालन करने वाले पुरुष (अर्यः) प्रतिपक्षी के प्रति शत्रुभाव को प्राप्त होने पर (जनानां, विपः) शत्रुओं को कंपित करते हुए (तर्तूर्यन्ते) निश्चय विपत्तियों को तर जाते हैं । (ऊतये, उप, क्रमस्व) आप हमारी रक्षा के लिये हमें प्राप्त हों (पुरुरूपं) अनेक रूप वाले (नेदिष्ठं) समीपदेश में उत्पन्न (वाजं, आभर) अन्नादि पदार्थों से सदैव हमें भरपूर करें ।।४।।

**भावार्थः**—इस मन्त्र का भाव यह है कि वेदोक्त कर्म करने वाले विद्वान् पुरुष परमात्मा की कृपा द्वारा नानाविध उपायों से सब संकट तथा विपत्तियों को पार कर जाते हैं वह कभी भी शत्रुओं से पराजित न होकर उनको कंपाने वाले होते हैं और नाना सुखसाधनयोग्य पदार्थों को सहज ही में उत्पन्न कर सकते हैं, इसलिए पुरुषों को वेदविद्या का अध्ययन और परमात्मा की आज्ञा का पालन करना चाहिये जिससे सुख प्राप्त हो ।।४।।

अब ब्रह्मानन्द को सर्वोपरि कथन करते हैं ।।

**महे चन त्वामद्रिवः परा शुल्काय देयाम् ।**

**न सहस्राय नायुताय वज्रिवो न शताय शतामघ ।।५।।**

**पदार्थः**—(**अद्रिवः**) हे दारणशक्ति वाले परमेश्वर ! मैं (**त्वां**) आपको (**महे**) बहुत से (**शुल्काय, च**) शुल्क के निमित्त भी (**न, परा, देयां**) नहीं छोड़ सकता (**सहस्राय**) सहस्रसंख्यक शुल्क=मूल्य के निमित्त भी (**न**) नहीं छोड़ सकता (**अयुताय**) दश सहस्र के निमित्त भी (**न**) नहीं छोड़ सकता (**शतमघ**) हे अनेकविध सम्पत्तिशालिन् ! (**वज्रिवः**) विद्युदादिशक्तच्युत्पादक (**शताय**) अपरिमित धन के निमित्त भी (**न**) नहीं छोड़ सकता ॥५॥

**भावार्थः**—इस मन्त्र में ब्रह्मानन्द को सर्वोपरि वर्णन किया है अर्थात् ब्रह्मानन्द की तुलना धनधामादिक किसी सांसारिक पदार्थ से नहीं हो सकती और मनुष्य, गन्धर्व, देव तथा पितृ आदि जो उच्च से उच्च पद हैं उनमें भी उस आनन्द का अवभास नहीं होता जिसको ब्रह्मानन्द कहते हैं। इसी अभिप्राय से मन्त्र में सब प्रकार की अनर्घ वस्तुओं को ब्रह्मानन्द की अपेक्षा तुच्छ माना है। मन्त्र में "शत" शब्द अयुत संख्या के ऊपर आने से अगण्य संख्यावाची है जिसका अर्थ यह है कि असंख्यात धन से भी ब्रह्मानन्द की तुलना नहीं हो सकती ॥५॥

अब पिता आदिकों से भी परमात्मा को उत्कृष्ट कथन करते हैं ॥

**वस्याँ इन्द्रासि मे पितुरुत भ्रातुरभुञ्जतः ।**

**माता च मे छदयथः समा वसो वसुत्वनाय राधसे ॥६॥**

**पदार्थः**—(**इन्द्र**) हे परमात्मन्! (**अभुंजतः**) अपालक (**पितुः**) पिता (**उत**) और (**भ्रातुः**) भ्राता से (**वस्यान्, असि**) आप अधिक पालक हैं। (**वसो**) हे व्यापक परमात्मन् ! आप (**च**) और (**मे**) मेरी (**माता**) माता दोनों ही (**वसुत्वनाय**) मेरी व्याप्ति के लिये तथा (**राधसे**) ऐश्वर्य्य के लिये (**समा**) समान (**छदयथः**) पूजित बनाते हैं ॥६॥

**भावार्थः**—इस मन्त्र का भाव यह है कि जिस प्रकार माता हार्दिक प्रेम से पुत्र का लालन-पालन करके सदा उसकी भलाई चाहती है इसी प्रकार ईश्वर भी मातृवत् सब जीवों की हितकामना करता है। मन्त्र में पिता तथा भ्राता सब सम्बन्धियों का उपलक्षण है अर्थात् ईश्वर सब सम्बन्धियों से बड़ा है और माता के समान कथन करने से इस बात को दर्शाया है कि अन्य सम्बन्धियों की अपेक्षा माता अधिक स्नेह करती है और माता के समान ही परमात्मा सब मनुष्यों का शुभचिन्तक है ॥६॥

अब परमात्मा को सर्वव्यापक कथन करते हैं ॥

**क्वेयथ क्वेदसि पुरुत्रा चिद्धि ते मनः ।**

**अलर्षि युध्म खजकृत् पुरन्दर प्र गायत्रा अगासिषुः ॥७॥**

**पदार्थः**—(युध्म, खजकृत्) हे युद्धकुशल, युद्ध करने वाले (पुरन्दर) अविद्या-समूह नाशक परमात्मन्! (क्व, इयथ) आप किस एक देश में विद्यमान थे? (क्व, इत्, असि) आप कहां विद्यमान हैं ? यह शंका नहीं करनी चाहिये (हि) क्योंकि (ते, मनः) आपका ज्ञान (पुरुत्रा, चित्) सर्वत्र ही है, (अलर्षि) आप अन्तःकरण में विराजमान हो (गायत्राः) स्तोता लोग (प्रागासिषुः) आपकी स्तुति करते हैं ॥७॥

**भावार्थः**—इस मन्त्र में प्रश्नोत्तर की रीति से परमात्मा की सर्वव्यापकता बोधन की गई है जिसका भाव यह है कि हे परमात्मन् ! आप पहले कहां थे, वर्तमान समय में कहां हैं और भविष्य में कहां होंगे ? इत्यादि प्रश्न परमात्मा में नहीं हो सकते, क्योंकि वह अन्य पदार्थों की न्याईं एकदेशावच्छिन्न नहीं, अपने ज्ञानस्वरूप से सर्वत्र विद्यमान होने के कारण मन्त्र में "पुरुत्रा चिद्धि ते मनः" इत्यादि प्रतीकों से उसको सर्वव्यापक वर्णन किया गया है, इसलिये उचित है कि परमात्मा को सर्वव्यापक मानकर जिज्ञासु उसके ज्ञानरूप प्रदीप से अपने हृदय को प्रकाशित करें और किसी काल तथा किसी स्थान में भी पापकर्म का साहस न करें, क्योंकि वह प्रत्येक स्थान में हर समय हमारे कर्मों का द्रष्टा है ॥७॥

अब विद्वानों को परमात्मा के ज्ञान का प्रचार करना कथन करते हैं ॥

**प्रास्मै गायत्रमर्चत वावातुर्यः पुरन्दरः ।**

**याभिः काण्वस्योप बर्हिरासदं यासद्वज्री भिनत्पुरः ॥८॥**

**पदार्थः**—हे उपासको ! आप लोग (अस्मै) इस परमात्मा के लिये (गायत्रं, प्रार्चत) स्तुति करो (यः) जो परमात्मा (वावातुः, पुरन्दरः) उपासकों के विघात करने वालों के पुरों का नाशक है। (वज्री) शक्तिशाली परमात्मा (याभिः) जिन स्तुतियों से (काण्वस्य, बर्हिः) विद्वानों की सन्तान के हृदयाकाश में (आसदं, उपयासत्) प्राप्त होने के लिये आवें, और (पुरः, भिनत्) अविद्या के समूह को भेदन करें ॥८॥

**भावार्थः**—भाव यह है कि वह पूर्ण परमात्मा काण्व=विद्वानों की सन्तान का अविद्यान्धकार निवृत्त करके उनके हृदय में विद्या का प्रकाश करें ताकि वह विद्या के प्रचार द्वारा परमात्मज्ञान का उपदेश करते हुए लोगों को

श्रद्धालु बनावें और परमात्मा के गुणों का कीर्तन करते हुए आस्तिकभाव का प्रचार करें॥८॥

अब परमात्मा को अनन्तशक्तिशाली कथन करते हैं॥

**ये ते सन्ति दशग्विनः शतिनो ये सहस्रिणः।**

**अश्वासो ये ते वृषणो रघुद्रुवस्तेभिर्नस्तूयमा गहि॥९॥**

**पदार्थः**—(ये, ते) जो आपकी (दशग्विनः) दशों दिशाओं में व्यापक (शतिनः) सैकड़ों (सहस्रिणः) सहस्रों (ते) आपकी (ये) जो (वृषणः) सब कामनाओं को पूर्ण करने वाली (रघुद्रुवः) क्षिप्रगतिवाली (अश्वासः) व्यापकशक्तियाँ (संति) हैं (तेभिः) उन शक्तियों द्वारा (तूयं) शीघ्र (नः) हमको (आगहि) प्राप्त हों॥९॥

**भावार्थः**—उस सर्वव्यापक परमात्मा की इतनी विस्तृत शक्तियाँ हैं कि उनको पूर्णतया जानना मनुष्यशक्ति से सर्वथा बाहर है, इसी अभिप्राय से मन्त्र में "सहस्रिणः" पद से उनको अनन्त कथन किया है, क्योंकि "सहस्र" शब्द यहां असंख्यात के अर्थ में है। इसी प्रकार अन्यत्र पुरुषसूक्त में भी 'सहस्रशीर्षा पुरुषः" इत्यादि मन्त्रों में उसका महत्त्व वर्णन किया गया है। वह महत्त्वशाली परमात्मा अपनी कृपा से हमारे समीपस्थ हों ताकि हम उनके गुण गान करते हुए पूर्ण श्रद्धा वाले हों॥९॥

अब परमात्मा को धेनुरूप से वर्णन करते हैं॥

**आ त्वद्य सबर्दुघां हुवे गायत्रवेपसम्।**

**इन्द्रं धेनुं सुदुघामन्यामिषमुरुधारामरङ्कृतम्॥१०॥**

**पदार्थः**—(अद्य) इस समय (सबर्दुघां) इष्टफल को पूर्ण करने वाली (गायत्रवेपसं) प्रशंसनीय क्रिया वाली (सुदुघां) शोभनफल देने वाली (इषं) वाञ्छनीय (उरुधारां) अनेक पदार्थों को धारण करने वाली (अरंकृतं) अलंकृत करने वाली (अन्यां, धेनुं) लौकिक धेनु से विलक्षण धेनु (इन्द्रं) परमात्मा को (तु) शीघ्र (आहुवे) आह्वान करता हूँ॥१०॥

**भावार्थः**—इस मन्त्र में परमात्मा को "धेनु" कथन किया है जिसके अर्थ गौ तथा वाणी आदि हैं पर वह गौण हैं। "धेनु" शब्द का मुख्यार्थ ईश्वर में ही घटता है, क्योंकि "धीयते इति धेनुः"=जो पिया जाय उसका नाम "धेनु" है और उसका साक्षात्कार करना ही पिया जाना है, इसलिये यहां प्रकरण से ईश्वर को कामधेनुरूप से वर्णन किया गया है, क्योंकि कामनाओं

का पूर्ण करने वाला परमात्मा ही है, वह कामधेनुरूप परमात्मा हमको प्राप्त होकर अपने इष्टफल को पूर्ण करे ॥१०॥

अब परमात्मा की शक्ति से ही सूर्य्यादिकों का प्रकाशन कथन करते हैं ॥

**यत्तुदत् सूर एतशं वङ्कू वातस्य पर्णिना ।**
**वहत् कुत्समार्जुनेयं शतक्रतुस्त्सरद् गन्धर्वमस्तृतम् ॥११॥**

पदार्थः—(यत्) जो (सूरः) सूर्य्य (एतशं) गतिशील (आर्जुनेयं) भास्वर श्वेतवर्णवाले (कुत्सं) तेजोरूप शस्त्र तथा (वातस्य) वायु सम्बन्धी (वंकू) वक्रगति वाली (पर्णिना) पतनशील प्रकाशक और संचारकरूप दो शक्तियों को (वहत्) धारण करता हुआ (तुदत्) लोकों का भेदक बनता है वह (शतक्रतुः) शतकर्मा परमात्मा ही (अस्तृतं) अनिवार्य्य (गन्धर्वं) गो=पृथिव्यादि लोकों को धारण करने वाले सूर्य्य में (त्सरत्) गूढ़गति से प्रविष्ट है ॥११॥

भावार्थः—गतिशील इस सूर्य में आकर्षण तथा विकर्षणरूप दो शक्तियाँ पाई जाती हैं, उनका धाता तथा निर्माता एकमात्र परमात्मा ही है, और सूर्य्य जैसे कोटानुकोटि ब्रह्मांड उसके स्वरूप में ओतप्रोत हो रहे हैं । इसीलिये मन्त्र में उसको "शतक्रतुः"=सैकड़ों क्रियाओं वाला कहा है, सूर्य्य को "गन्धर्व" इसलिये कहा है कि पृथिव्यादि लोक उसी की आकर्षण शक्ति से ठहरे हुए हैं, और वायुसम्बन्धी कहने का अभिप्राय यह है कि तेज की उत्पत्ति वायु से होती है, जैसाकि "तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः आकाशाद्वायुः वायोरग्निः" तैत्तिरीयोनिषद् में वर्णन किया है कि वायु से अग्नि उत्पन्न हुई, इत्यादि प्रमाणों से सिद्ध है कि सूर्य्य चन्द्रमादिकों का प्रकाश परमात्मा की शक्ति से ही होता है, अन्यथा नहीं ॥११॥

अब परमात्मा को ही सब दुःखों की निवृत्ति करने वाला कथन करते हैं ॥

**य ऋते चिदभिश्रिषः पुरा जत्रुभ्य आतृदः ।**
**सन्धाता सन्धिं मघवा पुरूवसुरिष्कर्ता विह्रुतं पुनः ॥१२॥**

पदार्थः—(यः) जो परमात्मा (अभिश्रिः) दोनों सेनाओं के अभिश्लेष (ऋते, चित्) विना ही (जत्रुभ्यः) स्कन्ध सन्धि से (आतृदः) पीड़ा उत्पन्न होने के (पुरा) पूर्व ही (सन्धिं) सन्धि को (सन्धाता) करता है, और जो (मघवा) ऐश्वर्यशाली तथा (पुरुवसुः) अनेकविध धनवाला परमात्मा (पुनः) फिर भी (विह्रुतं) किसी प्रकार से विच्छिन्न हुए शरीर को (इष्कर्त्ता) संस्कृत=नीरोग करता है ॥१२॥

भावार्थः मंत्र में "जत्रु" शब्द सब शरीरावयव का उपलक्षण है अर्थात् शरीर में रोग तथा अन्य विपत्तिरूप आघातों के आने से ही परमात्मा उनका संधाता है और वही आध्यात्मिक, आधिभौतिक, तथा आधिदैविक तीनों प्रकार के दुःखों की निवृत्ति करने वाला है, इसलिए सबको उचित है कि उसीकी आज्ञापालन तथा उसी की उपासना में प्रवृत्त रहें ॥१२॥

अब यह वर्णन करते हैं कि मनुष्य किन-किन भावों में
सद्‌गुणों का पात्र बनना है ।

**मा भूम निष्ट्या इवेन्द्र त्वदरणा इव ।**
**वनानि न प्रजहितान्यद्रिवो दुरोषासो अमन्महि ॥१३॥**

पदार्थः—(इन्द्र) हे परमात्मन्! (त्वत्) आपके अनुग्रह से हम लोग (निष्टयाः, इव) नीच के समान तथा (अरणाः, इव) अरमणीय के समान (मा, भूम) मत हों, और (प्रजहितानि) भक्तिरहित (वनानि) उपासकों के समान (न) न हों, (अद्रिवः) हे दारणशक्तिवाले परमेश्वर ! आपके समक्ष (दुराषासः) शत्रुओं से निर्भीक हम आपकी (अमन्महि) स्तुति करते हैं ॥१३॥

भावार्थः—इस मंत्र में यह वर्णन किया है कि विद्या तथा विनय से सम्पन्न पुरुष में सब सद्‌गुण निवास करते हैं अर्थात् जो पुरुष परमात्मा की उपासनापूर्वक भक्तिभाव से नम्र होता है उसके शत्रु उस पर विजय प्राप्त नहीं कर सकते,सब विद्वानों में वह प्रतिष्ठा प्राप्त करता और सब गुणी जनों में मान को प्राप्त होता है । इसलिए सब पुरुषों को उचित है कि नीचभावों के त्यागपूर्वक उच्च भावों को ग्रहण करें ताकि परमपिता परमात्मा के निकटवर्ती हों ॥१३॥

**अमन्महीदनाशवोऽनुग्रासश्च वृत्रहन् ॥**
**सकृत्सु ते महता शूर राधसानु स्तोमं मुदीमहि ॥१४॥**

पदार्थः—(वृत्रहन्) हे उग्रों के धननाशक परमात्मन् ! हम (अनाशवः, अनुग्रासः) शान्त तथा अक्रूर होकर (अमन्महि) आपकी स्तुति करते हैं । (शूर) हे दुष्टों के हन्ता ! ऐसी कृपा करो कि हम (सकृत्) एकवार भी (महता, राधसा) महान् ऐश्वर्य से युक्त होकर (ते) आपकी (सुस्तोमं) सुन्दर स्तुति (अनु, मुदीमहि) मोद-सहित करें ॥१४॥

भावार्थः—इस मंत्र में स्तुति द्वारा परमात्मा से यह प्रार्थना की गई है कि हे भगवन्! आप हमें ऐश्वर्ययुक्त करें ताकि हम प्रसन्नतापूर्वक स्तुतियों द्वारा आपका गुणगान किया करें, या यों कहो कि जो मनुष्य शांति तथा अक्रौर्यभाव से परमात्मा की स्तुति करता हुआ कर्मयोग में प्रवृत्त होता है उसको परमात्मा उच्च से उच्च ऐश्वर्यशाली बनाकर आनन्दित करते हैं; इसलिये प्रत्येक पुरुष को शान्तिभाव से उसकी उपासना में सदा प्रवृत्त रहना चाहिए ॥१४॥

अब परमात्मोपासकों के कार्यों की सिद्धि कथन करते हैं।

**यदि स्तोमं मम श्रवंदस्माकमिन्द्रमिन्दवः ।**

**तिरः पवित्रं ससृवांस आशवो मन्दन्तु तुग्र्यावृधः ॥१५॥**

पदार्थः—(यदि) यदि वह परमात्मा (मम) मेरे (स्तोमं) स्तोत्र को (श्रवत्) सुने तो (अस्माकं, इन्दवः) मेरे यज्ञ जो (तुग्र्यवृधः) जलादि पदार्थों द्वारा सम्पादित करके (आशवः) शीघ्र ही सिद्ध किये हैं वह (तिरः) तिरश्चीन—दुष्प्राप्य (पवित्रम्) शुद्ध (इन्द्रं) परमात्मा को (ससृवांसः) प्राप्त होकर (मन्दन्तु) हमको हर्षित करें ॥१५॥

भावार्थः—हे परमात्मन्! आप मेरी स्तुति को सुनें, मैंने जो यज्ञादि शुभकर्म सम्पादित किये हैं वा करता हूँ वह आपके अर्पण हों, मेरे लिए नहीं; कृपा करके आप इन्हें स्वीकार करें ताकि मुझे आनन्द प्राप्त हो; इसी का नाम निष्काम कर्मभाव है, जो पुरुष निस्स्वार्थ शुभकर्म करता है उस पर परमात्मा प्रसन्न होते हैं और उसको आह्लाद प्राप्त होता है ॥१५॥

अब प्रत्येक शुभकार्य के प्रारम्भ में परमात्मा की उपासना करना कथन करते हैं॥

**आ त्व१द्य सधस्तुतिं वावातुः सख्युरा गहि ।**

**उपस्तुतिर्मघोनां प्र त्वावत्वधा ते वश्मि सुष्टुतिम् ॥१६॥**

पदार्थः—हे परमात्मन्! (ववातुः, सख्युः) आपके भक्त और प्रिय हम लोगों की (सधस्तुतिं) समुदायस्तुति के (आ) अभिमुख होकर (अद्य) आज (तु) शीघ्र (आगहि) आकर प्राप्त हों, (मघोनां) यज्ञकर्ता हम लोगों की (उपस्तुतिः) स्तुति (त्वा) आपको (प्रावतु) प्रसन्न करे; (अध) इस समय (ते) आपकी (सुस्तुतिं) शोभनस्तुति को (वश्मि) हम चाहते हैं ॥१६॥

**भावार्थः**—सब मनुष्यों को चाहिए कि प्रत्येक शुभकार्य के पूर्व यज्ञादि द्वारा परमात्मा की प्रार्थना-उपासना करके कार्यारम्भ करें, क्योंकि परमात्मा अपने भक्त तथा प्रिय उपासकों के कार्य को निर्विघ्न समाप्त करता है, इसलिये प्रत्येक पुरुष को उसकी उपासना में प्रवृत्त रहना चाहिए ॥

अब श्रवणादि द्वारा परमात्मा की उपासना कथन करते हैं ॥

**सोता हि सोममद्रिभिरेमेनमप्सु धावत ।**

**गव्या वस्त्रेव वासयन्त इन्नरो निर्धुक्षन्वक्षणाभ्यः ॥१७॥**

**पदार्थः**—(**नरः**) हे उपासको ! (**अद्रिभिः**) आदरणीय चित्तवृत्तियों द्वारा (**सोमं**) परमात्मा का (**सोत**) साक्षात्कार करो (**ईं**) और (**एनं**) इसको (**अप्सु, आधावत**) हृदयाकाश में मनन करो; (**वक्षणाभ्यः**) नदीसदृश प्रवहनशील चित्तवृत्तियों की शुद्धि के लिए (**गव्या, वस्त्रा इव**) रश्मिवत् श्वेतवस्त्र के समान (**वासयन्तः**) उसे आच्छादन करते हुए (**इत्**) निश्चय करके (**निः, धुक्षन्**) अन्तःकरण में दीप्त करो ॥१७॥

**भावार्थः**—परमात्मा उपदेश करते हैं कि हे पुरुषो ! तुम चित्तवृत्तियों के निरोध द्वारा मनन करते हुए परमात्मा का साक्षात्कार करो। यहां नदी का दृष्टान्त इसलिये दिया है कि जैसे नदी का प्रवाह निरन्तर बहता रहता है इसी प्रकार चित्तवृत्तियाँ निरन्तर प्रवाहित रहती हैं, उनकी चंचलता को स्थिर करने का एकमात्र उपाय "ज्ञान" है, अतएव ज्ञान द्वारा चित्तवृत्तियों का निरोध करके अन्तःकरण की पवित्रता द्वारा परमात्मा की उपासना में प्रवृत्त होना चाहिए।

अथवा यों कहो कि श्रवण, मनन तथा निदिध्यासन द्वारा उपासना करते हुए परमात्मा का साक्षात्कार करना चाहिए अर्थात् वेदवाक्यों द्वारा तत्त्वार्थ का सुनना "श्रवण", तर्क द्वारा युक्तियुक्त विषय को ग्रहण करना तथा अयुक्तियुक्त को छोड़ देना "मनन" और विजातीय प्रत्ययरहित ब्रह्माकारवृत्ति का नाम "निदिध्यासन" है; इत्यादि साधनों द्वारा उपासना करने वाला उपासक अपने लक्ष्य को पूर्ण करता है ॥१७॥

अब सर्वनियन्ता परमात्मा से वृद्धि की प्रार्थना कथन करते हैं ॥

**अध क्ष्मा अधं वा दिवो बृहतो रोचनादधि ।**

**अया वर्धस्व तन्वा गिरा ममा जाता सुक्रतो पृण ॥१८॥**

**पदार्थः**—(**अध**) हे परमात्मन्! इस समय (**ज्मः**) पृथ्वी (**वा**) और (**बृहतः**) महान् (**रोचनात्**) दीप्यमान (**दिवः**) अन्तरिक्ष लोकपर्यन्त (**अधि**) अधिष्ठित आप (**अया**) इस (**तन्वा**) विस्तृत (**गिरा**) स्तुति वाणी से (**वर्धस्व**) हृदयाकाश में वृद्धि को प्राप्त हों; (**सुकृतो**) हे सुन्दर कर्म वाले प्रभो! (**मम**) मेरी (**जाता**) उत्पन्न हुई सन्तान को (**आपृण**) उत्तम फलयुक्त करके तृप्त करें ॥१८॥

**भावार्थः**—भाव यह है कि इस मंत्र में अंतरिक्षादि लोकों में भी व्यापक, सर्वरक्षक तथा सर्वनियन्ता परमात्मा से यह प्रार्थना कथन की है कि हे प्रभो! आप हमारे हृदय में विराजमान हों और हमारे ऐश्वर्य की वृद्धि तथा हमारी सन्तान को उत्तम फल प्रदान करें जिससे वह संसार में सुख-सम्पत्ति को प्राप्त हो ॥१८॥

अब कर्मयोगी के प्रयत्न की सफलता कथन करते हैं ॥

**इन्द्राय सु मदिन्तमं सोमं सोता वरेण्यम् ।**

**शक्र एणं पीपयद्विश्वया धिया हिन्वानं न वाजयुम् ॥१९॥**

**पदार्थः**—हे उपासको! (**इन्द्राय**) कर्मयोगित्व सम्पादन करने के लिए (**मदिन्तमं**) आनन्दस्वरूप (**वरेण्यं**) उपासनीय (**सोमं**) परमात्मा को (**सु, सोत**) सम्यक् सेवन करो, क्योंकि (**शक्रः**) सर्वशक्तिमान् परमात्मा (**विश्वया, धिया**) अनेक क्रियाओं से (**हिन्वानं**) प्रसन्न करते हुए, (**वाजयुम्**) बल चाहने वाले (**एनं**) इस कर्मयोगी को (**न**) सम्प्रति (**पीपयत्**) फलप्रदान द्वारा सम्पन्न करते हैं ॥१९॥

**भावार्थः**—इस मंत्र में यह उपदेश किया गया है कि हे उपासक लोगो! तुम कर्मयोगी बनने के लिए उस महानात्मा प्रभु से प्रार्थना करो जो बल तथा अनेक प्रकार की क्रियाओं को देनेवाला है। भाव यह है कि कर्मयोगी ही संसार में सब प्रकार के ऐश्वर्य को प्राप्त होता और वही प्रतिष्ठित होकर मनुष्यजन्म के फलों को उपलब्ध करता है, इसलिए पुरुषों को कर्मयोगी बनने की परमात्मा से सदैव प्रार्थना करनी चाहिए ॥१९॥

अब उपदेशकों को परमात्मा का प्रेमसहित
उपदेश करना कथन करते हैं ॥

**मा त्वा सोमस्य गल्दया सदा याचन्नहं गिरा ।**

**भूर्णिं मृगं न सवनेषु चुक्रुधं क ईशानं न याचिषत् ॥२०॥**

**पदार्थः**—(**गिरा**) स्तुतियुक्त वाणी द्वारा (**सदा**) सदैव (**याचन्**) परमात्मा की

स्तुति-प्रार्थना करते हुए (सवनेषु) यज्ञों में (सोमस्य, गल्दया) परमात्मसम्बन्धी वाणी पूछने पर (त्वा) तुम पर (चुक्रुधं, मा) क्रोध मत करें, क्योंकि (भूर्णि) सबका भरण-पोषण करने वाले (मृगं, न) सिंह समान (ईशानं) ईशन करने वाले परमात्मा की (कः) कौन मनुष्य (न, याचिषत्) याचना न करेगा अर्थात् सभी पुरुष उसकी याचना करते हैं ।।२०।।

**भावार्थः**—इस मंत्र में उपदेशक उपासकों के प्रति यह उपदेश करता है कि हे उपासको ! तुम लोग सदैव यज्ञादिकर्मों में प्रवृत्त रहो और परमात्मा की वेदवाणी जो मनुष्यमात्र के लिये कल्याणकारक है, उसमें सन्देह होने पर क्रोध न करते हुए प्रतिपक्षी को यथार्थ उत्तर दो और सबका पालन-पोषण तथा रक्षण करने वाले परमपिता परमात्मा से ही सब कामनाओं की याचना करो; वही सबके लिये इष्टफलों का प्रदाता है ।

यद्यपि परमात्मा सम्पूर्ण कर्मों का फलप्रदाता है और विना कर्म किये हुए कोई भी इष्टसिद्धि को प्राप्त नहीं होता तथापि मनुष्य अपनी न्यूनता पूर्ण करने के लिए अपने से उच्च की अभिलाषा स्वाभाविक रखता है और सर्वोपरि उच्च एकमात्र परमात्मा है, इसलिये अपनी न्यूनता पूर्ण करने के लिए उसी सर्वोपरि देव से सबको याचना करनी चाहिए ।।२०।।

अब उपासक शत्रुओं के दमनार्थं परमात्मा से प्रार्थना करता है ।।

**मदेनेषितं मदमुग्रमुग्रेण शवसा ।**
**विश्वेषां तरुतारं मदच्युतं मदे हि ष्मा ददाति नः ।।२१।।**

**पदार्थः**—(मदे) उपासना से अनुकूल होने पर परमात्मा (मदेन, इषितं) हर्ष से प्राप्त करने योग्य (मदं, उग्रं) हर्षकारक, अधर्षणीय (उग्रेण, शवसा) अधिक बल से युक्त (विश्वेषां, तरुतारं) सब शत्रुओं को पार=दमन करने वाले (मदच्युतं) उनके मद को नाश करने वाले सेनानी को (नः) हमको (हि) निश्चय (ददाति, स्म) देता है ।।२१।।

**भावार्थः**—परमात्मा उपासक की उपासना से अनुकूल होकर उसके बलवान् शत्रु का भी दमन करके उसकी सर्वप्रकार से रक्षा करते हैं, इसलिए सब पुरुषों को सदा उनकी प्रार्थना तथा उपासना में प्रवृत्त रहना चाहिए ।

सार यह है कि प्रार्थना भी एक कर्म है और वह नम्रता, अधिकारित्व तथा पात्रत्वादि धर्मों को अवश्य धारण कराती है, इसलिये प्रार्थना का फल शत्रुदमनादि कोई दुष्कर कर्म नहीं ।।२१।।

अब परोपकारार्थ प्रार्थना करनेवाले को फल कथन करते हैं ॥

**शेवारे वार्या पुरु देवो मर्ताय दाशुषे ।**

**स सुन्वते च स्तुवते च रासते विश्वगूर्तो अरिष्टुतः ॥२२॥**

**पदार्थः**—(शेवारे) सुखप्रद यज्ञ में (देवः) दिव्यस्वरूप (विश्वगूर्तः) अखिल कार्यों में प्रवृत्त होता हुआ (सः) वह परमात्मा (अरिस्तुतः) जब उभयपक्षी पुरुषों से स्तुति किया जाता है तो (दाशुषे, मर्ताय) जो उन दोनों में उपकारशील है उसको (च) और (सुन्वते, च, स्तुवते) तत्सम्बन्धी यज्ञ करने वाले स्तोता को (पुरु, वार्या) अनेक वरणीय पदार्थ (रासते) देता है ॥२२॥

**भावार्थः**—इस मंत्र का भाव यह है कि परमात्मा के उपासक दो प्रकार के होते हैं एक स्वार्थपरायण होकर उपासना करने वाले और दूसरे परार्थपरायण होकर उपासना करते हैं। इन दोनों प्रकार के उपासकों में से परमात्मा न्यायकारी तथा परोपकारार्थ प्रार्थना-उपासना करने वाले को अवश्य फल देते हैं, इसलिये प्रत्येक पुरुष को परोपकारदृष्टि से परमात्मोपासन में प्रवृत्त रहना चाहिए ॥२२॥

**एन्द्र याहि मत्स्व चित्रेण देव राधसा ।**

**सरो न प्रास्युदरं सपीतिभिरा सोमेभिरुरु स्फिरम् ॥२३॥**

**पदार्थः**—(इन्द्र) हे ऐश्वर्यसम्पन्न परमात्मन् ! (आयाहि) आप अन्तःकरण में आवें (देव) हे दिव्यगुणसम्पन्न प्रभो ! (चित्रेण, राधसा) अनेकविध धनों से हमको (मत्स्व) आह्लादित करें; (उरु, स्फिरं, उदरं) अति विशाल अपने उदररूप ब्रह्माण्डों को (सोमेभिः, सपीतिभिः) सौम्य सार्वजनिक तृप्तियों से (सरः, न) सरोवर के समान (आप्रासि) पूरित करें ॥२३॥

**भावार्थः**—इस मंत्र में उपासक की ओर से सर्वैश्वर्यसम्पन्न परमात्मा से प्रार्थना है कि हे प्रभो ! आप हमारी शुभकामनाओं को पूर्ण करें और अनेकविध धनों से हमें सम्पन्न करते रहें ताकि हम आपके गुणों का गान करते हुए आपकी उपासना में तत्पर रहें ॥२३॥

अब समष्टिरूप से प्रार्थना करने का विधान कथन करते हैं ॥

**आ त्वा सहस्रमा शतं युक्ता रथे हिरण्यये ।**

**ब्रह्मयुजो हरय इन्द्र केशिनो वहन्तु सोमपीतये ॥२४॥**

पदार्थः—(इन्द्र) हे परमात्मन् ! (हिरण्यये) ज्योतिःस्वरूप (रथे) ब्रह्माण्डों में (ब्रह्मयुजः) स्तुतियुक्त (केशिनः) प्रकाशमान (हरयः) मनुष्य (शतं, सहस्रं) सैकड़ों तथा सहस्रों (आयुक्ताः) मिलकर (सोमपीतये) ब्रह्मानन्द के लिये (त्वा) आपको (आवहन्तु) आह्वान करें ॥२४॥

भावार्थः—इस मंत्र में समष्टिरूप से उपासना करने का विधान किया गया है कि जो इन दिव्य ब्रह्माण्डों को रचकर व्यापक हो रहा है वही परमात्मा हमारा उपासनीय है, हम लोग सैकड़ों तथा सहस्रों एक साथ मिलकर ब्रह्मानन्द के लिए उस दिव्यज्योति परमपिता परमात्मा की उपासना करें ॥२४॥

अब ईश्वर को अचिन्त्य प्रकृतिवाला कथन करते हैं ॥

**आ त्वा रथे हिरण्यये हरी मयूरशेप्या ।**

**शितिपृष्ठा वहतां मध्वो अन्धसो विवक्षणस्य पीतये ॥२५॥**

पदार्थः—(हिरण्यये, रथे) इस देदीप्यमान ब्रह्माण्ड में (मयूरशेप्या) मयूरपिच्छ के समान गम्भीर गति वाली (हरी) आपकी आकर्षण तथा विकर्षण शक्तियाँ (शितिपृष्ठा) जिनकी तीक्ष्णगति है वह (मध्वः) मधुर (अंधसः) ब्रह्मानन्दार्थ (विवक्षणस्य) प्राप्तव्य (पीतये) तृप्ति के लिये (त्वा) आपको (आ, वहतां) अभिमुख करें ॥२५॥

भावार्थः—इस मंत्र में परमात्मा को अचिन्त्यशक्तिशाली वर्णन किया गया है अर्थात् उसके पारावार को पहुँचना सर्वथा असम्भव है । इसी अभिप्राय से यहां मयूरपिच्छ के दृष्टान्त से भलीभांति स्पष्ट किया गया है कि जिसप्रकार मयूर के बर्ह=पिच्छ में नाना वर्ण की कोई इयत्ता नहीं कर सकता इसी प्रकार ब्रह्माण्डरूप विचित्र कार्यों की अवधि बांधना मनुष्य की शक्ति से सर्वथा बाहर है ॥२५॥

अब उपदेशक के लिए परमात्मसाक्षात्कार का उपदेश कथन करते हैं ॥

**पिबा त्व१स्य गिर्वणः सुतस्य पूर्वपा इव ।**

**परिष्कृतस्य रसिन इयमासुतिश्चारुर्मदाय पत्यते ॥२६॥**

पदार्थः—(गिर्वणः) हे प्रशस्तवाणियों के सेवन करने वाले विद्वन् ! (सुतस्य) विद्वानों द्वारा साक्षात्कार किये गए (परिष्कृतस्य) वेदादि प्रमाणों से सिद्ध (रसिनः) आनन्दमय (अस्य) इस परमात्मा को (पूर्वपा, इव) अत्यन्तपिपासु के समान (तु)

